॥ श्री श्रीगौरनित्यानंद ॥

# श्री श्रीवृन्दावन महिमामृत —



प्रकाशक—

बाबा वंशीदास

गोविन्दकुण्ड।

वृन्दावन।

सङ्गणकसंस्करणं दासाभासेन हरिपार्षददासेन कृतम्

* श्री श्री गौर नित्यानन्द *

॥ श्री प्रबोधानन्द स्वामी विजयते ॥

# 'श्री श्री वृन्दावन महिमामृत'



एवं

## संग्रह

रसिक शिरोमणि श्री १०८ प्रबोधानन्द सरस्वतीपाद
रचित अनुवाद श्री भगवन्त मुदित कृत।
गुरु महिमा, गुरु अष्टक, महाप्रभुजी की बारहखड़ी,
श्री महाप्रभुजी वा श्री राधाकृष्ण की नित्त
पूजा पद्धति वा अष्टक इत्यादि संग्रह
करके भक्त महानुभावों के सुख
वर्द्धनार्थ दासानुदास
वंशीदास ने प्रकाशित
कराया।

सर्व सत्वाधिकार
प्रकाशक के अधिकार में है।

प्रथमवार २०००] [नौछावर १।)

# * निवेदन मिदम् *



सर्व रसिक महानुभावों से, दास की, यह प्रार्थना है कि मेरी भूल चूक सब माफ करैं, और ऐसी मोपै कृपा करैं कि ऐसेही धीरे धीरे, श्री श्री गौर भक्त महानुभावों के चारित्र और, उनकी इसी तरह श्री बानीजी, निकसती रहैं, दास के मन मैं तौ वहोत लग रही है पर जब तक आप लोग हर एक तरह से उत्साह न देंगे तब तक मैं इकला कुछ भी नहीं कर सकता, यही दास की सविनय प्रार्थना है, श्री मन्महाप्रभू जी के विषय पर जो जो चीज है प्रथम उनका प्रकाश होना आवश्यक है, इति कोई पत्र व्यवहार करैं तो ये ठिकाना है।

पुस्तक मिलने का पताः—

बाबा वंसीदासजी ( जिला ) मथुरा

श्रीधाम वृन्दावन गोविन्द कुण्ड।

# ❀ विषय-सूची ❀


| विषय— | पेज |
|---|---|
| १-जीवन चरित्र | १ से |
| २-श्रीवृन्दावन शतक | ५-६२ |
| ३-श्रीगुरु महिमा | १-१८ |
| ४-श्रीगुरु देवाष्टक | १८-२१ |
| ५-श्रीगुरुध्यान प्रणाम मंत्र | २१-२५ |
| ६-श्रीमहाप्रभुजी की बाराखड़ी | २६-२६ |
| ७ श्रीवैष्णव वंदना | ३०-३७ |
| ८-श्रीपंच तत्व प्रणाम मंत्र | ३८-४२ |
| ६-श्रीजुगल प्रणाम मंत्र | ४२-४३ |
| १०-श्रीवैष्णव प्रणाम मंत्र | ४३-४५ |
| ११-श्रीललितादि वृन्दावनादि प्रणाम मंत्र | ४५-५२ |
| १२-तिलक धारण मंत्र और नाम जप समर्पण मंत्र | ५२-५५ |
| १३-अष्टक आदि | ५६-७६ |




श्रीवृन्दावनधाम सुख विलास मय विराजमान श्रीमदाखिलावतार माधुर्य्यैक परतम परेश रसमय मदन निधिवन नित्त विपरीत विहारैक मूर्ति श्रीरसिक—सिरोमणि श्रीमन्महा—प्रभू श्रीकृष्ण चैतन्य जू, तत कृपापात्र अनन्य नृपति रसिकाग्रगण्य श्रीपाद प्रवोधानन्द सरस्वती कृत श्रीवृन्दावन माहिमा मृत मूल और भाषा "श्रीभगवन्त मुदित कृत" अनुवाद पद्य श्रीठाकुर नरोत्तमदासजी कृत-गुरु महिमा का भाषांतर, विश्वनाथ चक्रवर्ती कृत गुरु अष्टक, पं० श्रीनन्दकिशोर कृत श्रीमहाप्रभू जू की वाराखड़ी, नित्त पूजा पद्धति व अष्टक ये सव

सम्मिलित ग्रंथ श्रीगौररस रसिक जनन के प्रसन्नार्थ चरण सेवक वंसीदास कामवन वारे ने छपवा कर प्रकाशित किया ।

प्रकाशक—
वंशीदास कामांवारे ।

पद ।

महाप्रभु तुम परम उदार । अद्भुत रीत तुम्हारी देखी पतितन के तुम अति रिझवार । याही आशा लाग रह्यौ हूं और न कछु मोर आधार । श्रीजगन्नाथप्रभु कृपाकीजै दीजै प्रेमदान विस्तार।१।



# मंगलाचरन भाषा कर्ता कौ।



परम कारुणीक रसिक शिरोमणि श्रीभगवंत मुदित कृत । अरिल्ल ।

श्रीकृष्ण चैतन्य जै जै विहारी । नागरी रूप गुन आगरी विधि सवै भागरी भक्ति को दयाकारी । भजन हो अगम सो सुगम कियो सहेज हीं श्रीराधिका कंत कौ हित हियारी ॥ मुदित भगवंत रसवंत जे रसिकजन चरन रज रहसि कै शीश धारी । कियो उच्चार मैं दया अनुसार ते श्रीकृष्ण चैतन्य जै जै विहारी ॥ १ ॥

छप्पै ।

जैति जैति वन जैति जैति श्रीराधारवनी ।
जैति जैति ललितादि जैति हित कौतुक कवनी ॥
जैति जैति गोविन्द चन्द वृन्दावन नायक ।
जै जै श्रीहरिदास भजन गुरु रस के दायक ॥

जैति जैति यह हेत कहि नेति नेति निगमन कियो ।
जैति जैति माधौ मुदित रसिकन जैति सुरसादियो।२।

छप्पै ।

जै जै श्रीहरि वंश हंस हित को त्रिद वानी ।
ललिता ललित प्रशंश केलि कल दसा वखानी ॥
जै जै श्रीपरमोद मोद वृन्दावन गायो ।
वहु विध हरष हुलास वास यह वचन द्दढ़ायो ॥
श्रीसत्य सनातन रूप जै नाना आरति मनहरन ।
जै श्रीहरिदास अनन्य जै श्रीकुञ्जविहारी हित करन ३



# श्रीवृन्दावन शतक



दोहा।

श्रीवृन्दावन रति शत किये वानी मोद प्रवोध।
भगवंत सो भाषा करौं साखा मनकी सोध॥

नम स्तस्मै कस्मै चिदपि पुरुषायाद्भुत महा।
महिम्ने विभ्राजत् कनक रुचि धाम्ने स्व कृपया॥
असङ्कोचे नैवा स्वपच मखिलेभ्यः स्वय महो।
ददौ यः सद्भक्तिं विमल तर नाना रसमयीम्॥१॥

कवित्त।

नमो नमो ताको काको पुरुष अभूत जाकौ महिमा अपार जाकी पारहू न पायो है। कनक रुचिर धाम राजैं छवि अभिराम करुणा कौ ग्राम नाम मंगल कौ गायो है॥ भक्ति निसंक देत स्वपच ससंक आदि वचन मयंक अंक तम को मिटायो है। वानी हूं ते नेति नेति भगवंत गति देति जगत में विदित परकास प्रेम आयो है॥५॥

यस्मिन्न प्रविशेन्मनोऽपि महतां का तत्र वार्ता पुनः।
शास्त्राणां ज्ञपितञ्च यद्भगवता भङ्ग्यैव भक्त्योद्धवे
तद् बृंदावन मुन्मदेन रसिक द्वन्द्वेन केनाऽप्यहो।
नित्य क्रीडतया गृहीत मिहके विद्युर्न गौराश्रयाः॥

छप्पै।

तिनकौ नहीं प्रवेश महद जे तत्वहि जानहिं।
तिनकी तहां कहा चलै वेद विधि अगम बखानहिं॥
श्रीउद्धौ निजदास सखा संगी हरि जान्यो।
भक्ति भंगिमा भाय ताहि वृज रस उनमान्यौ॥
श्रीवृंदावन उन्मद मदन रसिक द्वंद्व क्रीडा मगन।
दुर्गम नहि जान्यौ परै विना आसरे गौर तन॥६॥

गुणैः सर्वैं हीनोऽप्यह मखिल जीवा धम तमो।
ऽप्यशेषै दोषैः स्वै रपिच वलित दुर्मति रपि॥
प्रसादा त्यस्यै वा विद महोह राधां वृजपतेः।
कुमारं श्रीवृंदावन मपि स गौरौ मम गतिः॥३॥

कवित्त।

सकल गुनहीन सब जीव में अधम तम वहुत
दोषन भर्यो दुर्मति सुढरी । हियो अवरुद्ध हो
शुद्ध भयो दयावल मयाकै हरखि जव बुद्धि
फेरी ॥ श्रीराधिका कंत रसवंत वृन्दाविपिन
प्रीति रस रीति मैं तवहि हेरी । श्रीगौरवरचन्द
अरविन्द वृन्दाविपिन मुदित भगवन्त सोई
सुगति मेरी ॥ ७ ॥

श्रीवृंदावन केलि रङ्ग सहजम् सौदर्य शोभावर्या।
वैदग्ध्यादि चमत्कृतेःपरतरम् विश्रान्तिधामाद्भुतं
तन्मे मोहन दिव्य नागरवर द्वन्द्वम् मिथोजीवनम्।
गौरश्यामल मुज्वलोन्मद रसा विष्टं हृदि स्फूर्जतु॥

छप्पै।

वृन्दाविपिन निहारि केलि रंग रहज विराजै ।
सुन्दर वेष विचित्र विविध छवि शोभा राजै ॥
चमत्कार अपार धाम विश्राम विहारी ।
मनके मनकौ हरन करन सुख प्रीतम प्यारी ॥

भगवंत गौरश्याम जीवनि जुगल उज्वल रस उन्मद मगन । सोई कौतिक छवि माधुरी कौंध चौंध रहौ मम लगन ॥ ८ ॥

इह भ्रामं भ्रामं जगति नहि गंधोऽपि कलितो ।
यदीयस्तत्रै वाखिल निगम दुर्लक्ष्य सरणौ ॥
अपारे श्रीवृन्दावन महिम पीयूष जलधौ ।
महाश्चर्य्यौन्मणलन्मधुर मंनी चित्तंलगतुमे । ५ ।

सवैया ।

जगत संसार में वहोत डोलनि डुल्यों गंध अनुराग की संधि नहिं पाई । निगम कौ दूर दुर्लक्ष ढूंढत फिरैं भनक सुनि तनक नहि जात गाई ॥ निरखि वृन्दाविपिन प्रेम महिमा निपुन अम्मृत कौ सिंधु अचिरज लुनाई । कोटि छवि लास प्रकास कियो मधुरिमा लगै मम चित्त शोभा सुहाई ॥ ९ ॥

जयति जयति बृन्दारण्य मानंद सिन्धो ।
अनुपम मिव सारं सारदा कोटि कत्थ्यैः ॥

खग मृग तरु वल्ली कुञ्ज वापी तडाग।
स्थल गिरि हृदिनीना मद्भुतैः सौभगाद्यैः।६।

सवैया—

जैति वन फूल फल मूल वल्ली विशद कुंज रस पुंजवापी तडागहिं। ठौर शिर मौर जहां खग कुलाहल करैं मत्त सारंग सिखी अलि परागहिं॥ सिन्धु आनन्द कौ सार अनुपम निरखि कोटिशत शारदा कथन रागहिं। सुखद गिरि कंदरा सरस हृदनी तहां सदां सेवत सखी प्रेम वागहिं॥ १०॥

बृन्दारण्ये चरचरन दृक् पश्य वृन्दावन श्री।
जिह्वे बृन्दावन गुण गणान् कीर्तय श्रोत्रग्रह्णान्
वृन्दाटव्यां भज परिमल घ्रान गात्रत्व मस्मिन्।
वृन्दारण्ये लुठ पुलकितं कृष्ण केलि स्थलीषु।७।

सवैया—

देखि दृग रूप छवि भूप वृन्दाविपिन श्रवन सुनि रहसि रस वन विहारी। गंध लै घ्रान अवधान

है चरन चल केलि कौतुक जहां प्रेमचारी ॥
जीभ गुन गाइ हित चाइ वृन्दाविपिन रहे
लपटाइ जहां छवि अहारी। प्रेम रस धाम
अभिराम में लोटि तू होत रज परस ते दरश प्यारी ११

**महोज्वल रसोन्मद प्रणाय सिंधु निःस्यन्दिनी।**
**महा मधुर राधिकारमण खेलनानन्दिनी ॥**
**रसेन समाधिष्ठिता भुवन वन्धया वृन्दया।**
**चकास्तु हृदि मे हरेः परमधाम बृन्दाटवी ।८।**

सवैया—

सकल जे लोक अवलोक वंदित सदां प्रेम कौ
सिंधु गति प्रति अैसी। श्रवत मकरन्द आनन्द
उन्मत्त रस अमल कल नवल छवि प्रिया जैसी॥
श्रीराधिकारमण कौ केलि सुख देत है हित
लिये हरषि वृन्दादि अैसी। परम रस धाम
वृन्दाटवी हृदै मम करौ ऊदोत दुति तरुणि तैसी।१२।

**जन्मनि जन्मनि वृंदावन भुवि,**
**बृन्दार केन्द्र वन्द्यायां।**

अपि तृन गुल्मक भावे भवतु,
ममाशा समुल्लासम् ॥ ९ ॥

सवैया—

जन्म पुनि जन्म में वास हुल्लास यह रहौं बन
भूमि में आस मेरी । असुर सुर शेष अरु देखि
वंदित सब उमा सत रमा की भई चेरी ॥ होंहु
जो गुल्म तृण औषधी भूमि की रहौं या विपिन
वलि निपट नेरी । चरण छवि वलित लखि
ललित रज माधुरी फिरत बन परैगी सीस ऐरी ।१३।

हरिपद पङ्कज सम्वाहन रस मनु भूय पूर्णोऽपि ।
यत्रोद्धव आशास्ते तृनतांतन्नौमि राधिकाविपिनम्

अरिल्ल—

श्रीउद्धव निजदास सखा हित जानि है ।
हरि सेवा में निपुन सुनिगम प्रमानि है ॥
ताके भई अभिलाष विपिन तृण हूजियै ।
हरिहां जै श्रीराधे विपिन निरंतर पूजिये ॥१४॥

राधावल्लभ पाद पल्लव युषां,
सद्धर्म नीता युषां ।
नित्यं सेवित वैष्णवाङ्घ्रि रजसां,
वैराग्य सीमा स्पृशाम् ॥
हन्तै कान्तरस प्रविष्ट मनसा,
मप्यस्ति यद् दूरत ।
स्तद्राधा करुणा बलोक मचिराद्,
विंदतु बृंदावने ॥ ११ ॥

सवैया—

श्रीराधिकावल्लभो चरण सेवी सदां धर्म में देखि जिन वय विताई । सींव वैराग की सेव्य हरिदास दिन रहसि की वात पुनि चित हिताई ॥ दूरि दुरलक्ष तिहि माधुरी विपिन की वास विन करत नहि वन मिताई । करैं करुणा कुवंरि रसिकनी हेत तव विपिन में रहै यह यों जिताई ।१५।

राधानन्द किशोरौ निरवधि,
रस सागरे निमग्नौ ।

निज केलि धाम वृंदाविपिन,
मुद्वीक्ष्यैव सौख्य मापयतः॥१२॥

अरिल्ल—

निरवोध प्रेम अपार विपिन रस सिंधु है।
तामें मगन किशोर रसिक रस इन्दु है॥
मनमें भयो हुलास विपिन छवि वी छकै।
हरि हां भगवत कीनौ सख्य प्रिया पियई छकै।१६।

उद्दाम प्रमदोज्वलैक रसया भक्त्या विधूतावृते।
व्यक्तं कस्य चिदेव चित्त मुकुरे तत्तद्दिगाभोगवत्॥
स्वस्मिन् दिव्य विचित्र केलि मिथुनं,
तत् श्याम गौरं विधू।
ज्योत्स्नावत् परिचारयेत्तदिहकिं,
विन्देऽथ वृन्दावनम्॥ १३॥

सवैया—

प्रेम सौभाग्य मद परम उज्वल महा सरस रस हित लियें भक्ति ऐसे। दूरि आचरन कियो भक्ति जिनकी सहज दसा भई चित्त की मुकुर

जैसे ॥ उदितता मुकुर में भई वृन्दाटवी देत दरसाइ रति मिथुन कैसे । गंध कौ मधुप ज्यौं घटा घन तडित कौ चन्द कौ जोति वन जुगल तैसे ।१७।

दोहा—

भगवंत चंद किशोर विवि श्रीवृंदावन घन जोति।
कवहिं चंद्रिका करैगी हीये हरसि उदोति ॥१८॥

विशुद्धा द्वैतैक प्रणय रस पीयूष जलधौ।
घनी भूत द्वीपे समुदयति बृन्दावन महो ॥
मिथः प्रेमोद्घूर्न द्रसिक मिथुना क्रीड मनिशं॥
तदे वाध्या सीनः प्रविशति पदे कापि मधुरे। १४।

सवैया।

अमल रस प्रणय सोई अम्मृत कौ सिंधु तहां हरख कौ दीप अति छवि लुनाई । उदै भयो विपिनता दीप में रस लियें कही नहिं जाति दुति रति सुहाई ॥ मिथुन उन्मत्त कौ मत्त करै माधुरी केलिकौ धाम अभिराम माई । रहत जे

आसरे वासरे विपिन में तासुरे देत छवि छवि जुन्हाई ॥ १९ ॥

नाहं वेद्मि कथंनु माधव पदाम्भोज,
द्वयीम् ध्यायति ।
कावा श्रीशुक नारदाद्यकलिते,
मार्गेऽस्तु मे योग्यता ॥
तस्माद्भद्रमभद्र मेव यदिनामास्तां ममैकं परम्।
राधाकेलि निकुंज मंजुल तरं वृंदावनं जीवनम् १५

सवैया—

माधौ जू के चरण अरुण कैसें कै ध्यांइयत जानत न प्रीति रीति सेवा के सुभायकी। शुक मुनि नारद के मारग में न जोगिता न भैगता भगाति देखि उपजी न भायकी ॥ मेरे एक निकुञ्ज केलि जीवन है विपिन विलास जहां एक रसना नायकी। यहै सुधि यहै डेरी पथ कै कुपथ एरी हौं तौ चेरी वृन्दावन मन वच कायकी ॥ २० ॥

यत्र सीमा न मपिस्पृशेन्न निगमो दूरात्परंलक्ष्यते ।
किञ्चिद् गूढतया यदेव परमानन्दोत्सवैकावधि ॥
यन्माधुर्य्य कणोह्य वेदि न शिव स्वायं उवाद्यै रहम्
तद्बृन्दावन नाम धाम रसदं वंदामि राधापतेः १६

सवैया—

निगम अगम गूढ दूरिते दुरलक्ष देखि आनन्द कौ तत्व नेति काहू कै वरवा नहीं । आनन्द अपार चारु रस कौ आगारु वन सींव कौ परसि ताको लेसहू लखा नहीं ॥ माधुरी निकुञ्ज ताको एक कन प्रेम पुञ्ज धाता शिव शवक सों सुन्यों पै दिखा नहीं । राधा पिय केलि धाम श्रीवृन्दावन जाको नाम अति अभिराम ताको पाइहौ सखा नहीं ॥ २१ ॥

कदानु बृन्दावन कुंज मण्डले,
भ्रमन् भ्रमन् हेम हरिन्मपि प्रभं ।
संस्मृत्य संस्मृत्य तदद्भुत प्रिय,
द्वयं द्वयं विस्मृति मेतु मेऽखिलं। १७।

अरिल्ल।

कनक नील मनि जाति सहज उद्योति है।
क्रांति विपिन वहु भांति जुगल मन होति है॥
चलत फिरत नव कुञ्ज कवहिं मन आइ है।
हरि हां हरख दसा गति द्वंद्व विसरि सव जाइ है।२२।

छिद्येतखण्डशइदं यदि मे शरीरम्।
घोरा विपद् विततयो यदिवा पतन्ति॥
हा हन्त, हन्त, न तथापि कदापि भूयाद्।
वृन्दावनादितर तुच्छ पदे पिपाशा॥ १८॥

अरिल्ल—

टूक टूक करि देह विपिन में डारिये।
आवहिं विपति समूह तौ देखि न हारिये॥
यह आशा जिन होउ अनत चलि जाइये।
हरि हां श्रीवृन्दावन सिर मौर कहौ कहां पाइये।२३।

स्वयं पतित पत्र कान्य मृतवत् क्षुधा भक्षयन्।
तृषा मिहिर नंदिनी सुचि पयोऽञ्जलि भिः पिवन्॥

कदा मधुर राधिकारमण रास केलिस्थली।
विलोक्य रस मग्न धीरधि वसामि बृंदावनम्।१६।

सवैया—

परे जे पतव सुख भूख में पियूख जैसे खाहु,
रूख रूख तरे ऐसी तोकों जीविका। प्यासते
वढै जो पीर, तरणि तनया तीर अंजुली कौ
भीर धीर छीर नीर पीविका॥ केलि कल
जोहत विमोहत सु ह्वै है कव, वृन्दावन कुञ्ज
पुञ्ज अमर अमीविका। आनन्द में झूमि घूमि
वसौंगो विलास भूमि, आराति कौ ठूमि जैसे सुख
पावै हीविका॥ २४॥

भूमिर्यत्र सु कोमला वहु विध प्रद्योति रत्नच्छटा।
नाना चित्र मनोहरा खग मृगाद्याश्चर्य रावादिमत्
वल्ली भूरुह जातयोऽद्भुततमा यत्र प्रसूनादिभिः।
तन्मे नन्दकिशोर केलि भवनं वृंदावनं जीवनम्॥

छप्पै।

जहां कुञ्ज अटा छवि छटा छटा वन सहज

विराजै । रतन प्रभा करि खचित भूमि मृदु अमल सुराजै ॥ मृग दृग मोहन देखि फिरत गोहन सुर लागे । खग रव अद्भुत गान राग रागिनि ते आंगे ॥ कुवंरि किशोरी केलि कौ अनुछिन कौतुक होत अति । श्रीवृन्दावन आनन्द घन सु है मम जीवन प्रान गति ।२५।

साक्षात् पुरौ श्रीपुरुषोत्तमाङ्घ्रि,
सेवा रसादप्यधिकौ रसौघः ।
स्यंदेत वृन्दाविपिनेप्य द्रष्टे,
राधा प्रियेऽत्रोद्धव एव साक्षात् ॥ २१ ॥

अरिल्ल—

सेवा श्रीपति चरन अखिल रस सार है ।
ता रसकौ रस विपिन सदा आधार है ॥
श्रवत सहज अनुराग कहौ कौ भाषि है ।
हरि हां अन देखे अनुमान सु उद्धव साखि है ॥२६॥

दोहा ।

श्रीराधा पति देखे नहीं सुनत वढ्यौ अभिलाख ।
सो विन देखे अनुमान किय उद्धव याकी साख ॥२७॥

जागर्ति दुन्दुभि रव परमोऽत्रराधा,
वृन्दावने वन इति प्रकटः पुराणे ।
तस्या विधेय मसमोर्द्ध महानुराग,
मूर्तें स्तदङ्गन मपोह्य हरिंक पश्यैः ॥२२॥

सवैया—

प्रगट दमामो देखि वेदन में वाजत है
श्रीवृन्दावन रजधानी राधा जाकी रानी है ।
अति ही रवानी कछु शिव शुक उनमानी
आसन सरोज शेष श्रीपति वखानी है ॥ पीउ
प्यारी दोऊ मन वृन्दावन एक तन संपति
स्वरूप घन वन में समानी है । जहां राजा
तहां रानी सेवत हौं रजधानी स्याव मनि म तौ
जानी वृन्दावन पानी है ॥ २८ ॥

मिलन्ति चिन्तामणि कोटि कोटयः,
स्वयं वहिर्दृष्टि मुपैति वाहरिः ।
तथापि बृन्दावन धूलि धूसरम्,
न देह मन्यत्र कदापि यातुमे । ३२ ।

॥ अरिल्ल ॥

चिन्तामणि की रासिं विहिन तजि पाइये ।
अनत मिलै हरि आप तऊ नहिं जाइये ॥
श्रीवृन्दावन की धूरि सुधुसरि तन रहौं ॥
हरि हां यह आसा मम चित्त कहूं कोनावहौं । २६ ।

कृपयतु मयि वृन्दारण्य राज्ञी मनाग,
प्यति वहुल कृपोरूस्नेह भारा द्रुदश्रु ।
फलतु तदनुकम्पा कल्प वल्ली फलत्व,
दृभुत मधि वसति मैं तत्प्रियारामसीम्नि ।२४।

॥ सवैया ॥

आनंद स्वरूप घन स्वामिनि उदार मन करुणा कटाक्ष कन यह मोको दीजिये । तुम हौ दया की दानि जानन की मनि जान मेरे अनुमान कछु माया मोह कीजिये ॥ करुणा सहज वेली प्रेम द्रुम अलवेली फलै जा नवेली तो पै यह फल लीजिये । वृन्दावन रजधानी तामें वास दीजरानी

सुखदरवानी वानी सुनि सुनि जीजिये ॥ ३० ॥

तेना कारिसमस्त एव भगवद्धर्म्मोऽपितेनाद्भुतः।
सर्वस्मात् पुरुषार्थ तोऽपिपरम कश्चित्करस्थी कृत
तेनाधायि समस्त मूर्धनि पदंब्रह्मक्षादयस्तंनम,
स्त्या देहान्तमधारियेनेवसतौ बृन्दाबनेनिश्चयः

॥ छप्पै ॥

तिंन भक्ति भागवत धर्म सब पुरुषारथ साधे। विधि विधान के सीस पांय दै हरि आराधे। ब्रह्मादिक कौ पूजि सबै ताकों शिर नावैं। भजन भावना भाइ सुता कौ सुर मुनि गावैं। जिन कीनों हिय विचार यह देह अंतलौं वसौं वन। सुफल मनोरथ फल भयो रासिक कथन किये वास मन॥ ३१ ॥

पुलिने पुलिने कालिन्द जाय,
विचरङ्घ्रवापि तलेतले तरुणां।
प्रणयाद्भुत सौख्य कन्दवृन्दा,
विपिने हन्त कदादिनानि नेष्ये ॥ २६॥

॥ अरिल्ल ॥

पुलिन पुलिन हित डुलानि सुयमुना कूल में।
कुञ्ज कुञ्ज तर फिरत रहौं मन फूल में॥
श्रीवृन्दाबन रसकंद सुहित हितायहौं।
हरि हां तामें राहिकै कवहुं सुदिनन वितायहौं।३२।

**गौरश्यामल मिथुनं खेलति कन्दर्प लीलययात्र, राधामाधव नाम्ना प्रथितं तन्नौमि काननं किमपि॥ २७ ॥**

॥ सवैया ॥

श्रीराधिका माधवा नाम अभिराम सुनि धाम विश्राम वर रहत भीने। लेत मिलि देत रस माधुरी मोदसों मगन अनुराग भुजकंठ दीने॥ कुंज रस पुंज में गौर अरु श्याम मिलि केलि कंदर्प कैरें रंग लीने। जयति बर अवानि हित रवानि वृन्दाटवी रूपनिाधि रूपसों विवसकीने ३३।

**खगवृन्दं पशुवृन्दम् द्रुम वल्ली वृन्द मुन्मद**

प्रेम्णा। प्रीणयदमृत रसेन शान्तम् बृन्दा-
वन नमत ॥ २८ ॥

सवैया –

द्रुमन के वृंद अरविंद वल्ली विशद् रसद नव
कुञ्ज रति छवि अनूठी। खगनि अरु मृगनि
पशु दृगन की माधुरी करत आनन्द घन घटा
बूठी ॥ बसत विवि ईंठ की डीठ में विपिन यों
लसत ज्यों सूठि में नग अंगूठी। नमो अभिराम
रस धाम वृन्दाविपिन मधुप मन माधुरी रहौ तूठी।३४।

ऊषर मपि हरि भक्ते र्नाना दुर्मार्ग निष्ठ मप्यधमम्।
बृन्दाविपिन मचिंत्य प्रभाव मुन्मादयेत् प्रेम्णा२९

छप्पै।

मन ऊसर हरि भक्ति वीज उपज्यो नहिं तामें।
अपमारग आसक्त डिम्भ कौतुक सब जामें ॥
अधम अपत सिरमौर विषै लंपट खल ज्वारी।
पर निंदा पर दोष खुनस जिय रहत खुमारी ॥
भगवंत इहि विधि सब दोषनि भरयो श्रीवृंदावन

वास धन हरत। देखि अति प्रभाव वृन्दाविपिन
सुमत्त प्रेम ताहू करत ॥ ३५ ॥

भक्त्यैकयाऽन्यत्र कृतार्थ मानिनः,
धीरास्तदेतन्न वयं विदामः।
श्रीराधिका माधव वल्लभं नः,
परन्तु वृन्दावन मेव सद्भश्रयः ॥३०॥

अरिल्ल—

एक भक्ति कोऊ साधि आप कृतारथ मानत।
और ठौर है वसत विपिन की गंध न जानत ॥
हम जानत नहिं कौंन कौंन विधि धर्म गह्यौ है।
श्रीराधामाधव देतय विपिन हम सरन लह्यौ है।३६।

दोषा करोहं गुणा लेस हीनः,
सर्वाधमो दुर्लभ वस्तु काङ्क्षी।
वृन्दाटवी मुज्वल भक्ति सार वीजम्,
कदा प्राप्य भवामि पूर्णः ॥ ३१ ॥

अरिल्ल।

सब दोषनि की खानि अधम गुन हीन हौं।

संपति सिंधु अपार सु चाहत दीन हौं ॥
सोई वृन्दावनरसबीज भक्ति को सार है।
हरि हां कब पाऊंगो ताहि सु प्रान अधार है ।३७।

शुद्धोज्वल प्रेम रसा मृताब्धे,
रनन्त पारस्य किमप्युदारम् ॥
राधाभिधम् यत्र चकास्ति सारं,
तदेव वृन्दाविपिनं गतिर्मे ।३२।

सवैया—

प्रेम रस सार अति ऊजरौ अमल नित अम्मृत कौ सिंधु अगाध माई। कोटि शशि वृन्द कौ चन्दमुख राधिका प्रगट या सिंधु में छवि लुनाई ॥ होऊ गति मति सु वृन्दाटवी अति सुषद सार कौ सार संपति सुहाई। मीन रस लीन हौं दीन बीनती करत रहौ सोई चित्त में छविछटाई ॥ ३८ ॥

सर्वे साधन हीनोऽपि बृन्दारण्यैक संश्रयः।
यः कोपि प्राप्नुया देव राधा प्रिय रसोत्सवम् ।३३।

दोहा—

जिनन गह्यौ वृन्दावन आसरौ सब साधन करि हीन
पिय प्यारी रति पाइ है ज्यों पावत जल मीन।३६।

त्यजन्तु स्वजनाः कामं देह बृत्तिश्च मास्तुवा।
न बृन्दावन सीमान्तः पदं मे चलतु क्वचित्।३४।

दोहा।

कुंटुम सजन छांडौ सबै मिलौ न कछु अहार।
श्रीवृन्दावन की सींव तजि चलौं न पग मन हार।४०।

समे न माता सच मे पिता न,
समे न वन्धुः सच में सखा न।
समे न मित्रम् सच में गुरु र्न,
योमे न बृन्दावन वास मादिशेत्।३५।

सबैया।

कहैं दुख पाय बसै जिनि जाय सो ना वह माय पिता नहि भैया। सो नहि मीत सखा न सहोदर सो नहि बंधु दयाल न दैया॥ सो गुरु नाहि कहै वस कुञ्जन पुञ्जन दोष दसा कौ

गहैया । ये भगवंत तजौ सब बाधिक मित्र वहै
वन वास कहैया ॥ ४१ ॥

तच्छास्त्रम ममकर्ण मूल मपि न स्वप्नेपि यायादहो
श्रीबृंदाविपिनस्य यत्र महिमा नात्यद्भुत श्रूयते ॥
तेमे दृष्टि पथं न यान्तु नितरां संभाष्यता माप्नुयुः ।
ये वृन्दावन वैभव श्रुति गते नोल्लासिन्द स्ते खलाः॥

छप्पै ।

सो वह ग्रन्थ पुरान श्रवन पथ परौ न तामे ।
श्रीवृन्दाविपिनि प्रताप कथन रस कह्यौ न जामे ॥
तासों करौ अलाप न नैनन देखौ ताको ।
सुनि कै विपिन विलास हरष मन हो न जाको ॥
भगवंत ऐसे कुटिल कौ संग करत जे भूलि जन ।
तिनको कबहू ना मिलै श्रीवृन्दावन रज लेस कन ४२

अल मल मिह योषित् गर्द्धभी सङ्ग रंगै ।
अल मल मिह वित्ता पत्य विद्या यशाभिः ॥
अल मल मिह नाना साधना यास दुःखै ।
भवत भवत वृन्दारण्य माश्रित्य धन्याः ।३७।

सवैया। जोषिता गर्धवी सोषिता भजन की दोषिता संग कौ रंग नहि चाहूं। काम धन धाम सुत ग्राम जस रंजना अंजना जगत की चाहत न हाहूं॥ लोक परलोक साधन सवै त्यागिहौं मुकति अरु भुकति वैकुंठ ताहूं। होउ वृन्दाटवी गति सु मम आसरौ जनम परजंत सव दिन दिनाहूं ॥ ४३ ॥

वैकुण्ठं कोटि कोटि प्रगुणित,
मपिनो यद्रजो लेस मात्रम् ।
प्रोन्मील त्सौभ गन्धे र्लव मपि,
लभते शुद्ध भावो ज्वलायाः ॥
कुर्वारन् भक्ति कोटि भगवति,
न तथा प्यद्भुत प्रेम मूर्तेः ।
श्रीराधाया अभक्तेः किमपि,
न कलितां नौमि बृन्दाटवीं तां ॥३८॥

सवैया।

वीज रस सार अति शुद्ध उज्जल अमल सिद्धि सौभाग रज यों वखानहि। कोटि वैकुंठ सुख होइ जो एक मिलि तऊ रज लेस महिमा न जानहि॥ कोटि विधि भक्ति जे करत है स्याम

की श्रीराधिका भक्ति जै मन न आनहि । नमो वृन्दाटवी अगम दुर्लभ तिनहि कोटि परलोकं जो जतन ठानहि ॥ ४४ ॥

इद मपि भविता किं यत्र कुत्रापि बृंदा,
पद मपि मम जातं श्रोत्र वीथी मकस्मात् ।
मधुर मधुर राधा माधवा नङ्ग खेला,
वन सुपनय दंत दॅस्यंति प्रेम मूर्च्छा ।३९।

कवित्त ।

होइगी कवहि इह नाम वृन्दा भनक भ्रमत जहं तहं परै कान मेरे । मधुर ते मधुर रस सघर घन माधुरी चित्र छवि होइगी चित्त अरे ॥ नवल नव नागरी केलि कौतुक जहां पुलक तन वढैगी होत नेरे । मगन मन मूरिछा होइगी दरस ते सरस हित होइगो कुवंरि हेरे ॥ ४५ ॥

कदा नु बृन्दावन वीथिका स्वहम्,
परि भ्रमन् श्यामल गौर मद्भुतम् ।

किशोर मूर्त्ति द्वय मेक जीवनं,
पुरः स्फुरद्वीक्ष्य पतानि मूर्छितः ॥४०॥

छप्पै।

नव किशोर चित्त चोर तरुन तन रूप मौर है।
कोटि कोटि छवि काम धाम दुति स्याम गौर है॥
दोऊ मूरति वन एक जीव जीवनि रस भोगी।
कौतुक केलि विलास सदां आनन्द उप जोगी॥
चलत फिरत नव कुञ्ज में कब ह्वै है मम पुलक
मन। देखि नवल नव नागरी वेपथ गति ह्वै
परै तन ॥ ४६ ॥

किमेता दृग् भाग्य मम कलुष मूर्ते रपि भवे।
न्निवासो देहान्ता वधि यदिह वृन्दावन भुवि॥
तयोः श्रीदम्पत्त्यो र्नव नव विलासै र्विहरतो।
पद ज्योतिः पूरैः रपितु मम सङ्गोऽनु भविता।४१।

छप्पै।

ऐसो नहिं कोऊ सुकृत भाग अैसो नहि पायो।
हौं खल मूरति पाप जनम यों वादि गमायो॥

देह अन्त परजन्त वसौं गो कुञ्ज मदन में।
नाना करत विलास मिथुन जा रंग मदन में॥
तिनके कोमल कमल पद श्रीकौ दाता जोति
शत। तिन सों मोसों होइगो सहज संग
अनुराग रत॥ ४७॥

भूतं स्थावर जङ्ग मात्मक महो यत्र प्रविष्टं किम।
प्यनन्दैक घना कृति स्वमहसा नित्योत्सवं भासते
मायान्धी कृत दृष्टि भिस्तु,
कलितं नाना विकल्पात्मना।
तद् वृन्दावनविपिनं कदाधि वशतः
स्यान्मे तनू श्चिन्मयी॥ ४२॥

छप्पै।

जीव जंत परजत जिते अस्थावर जंगम।
श्रीवृन्दावन में वास किये नित रज सों संगम॥
ते मूरति अनुराग सबै उत्सव सुख दाता।
तिनसों मानत विपिन सहज शरणा गत नाता॥
सुनि जे जे माया अंध नर ते देखत नाना भांति

थपु । या वृन्दावन के वास वसि सु कव करि हौ आनन्द वपु ॥ ४८ ॥

यत्र प्रविष्टः सकलोऽपि जन्तु,
सर्वः पदार्थो ष्यवुधै रदृश्यः ।
स्वानन्द सच्चित्घनता मुपैति,
तदेव वृन्दावन माश्रयन्तु ॥ ४३ ॥

सवैया—

वसत वृन्दाटवी सकल जे जीव सुनि अखिल विधि तन धरे विषै गानी । गूढ मति विकल अति रहसि रस माधुरी निपट आगाधरी नहीं जानी ॥ दूरि दुर्लछ जा कहत आनन्द घन पाइ है रूप सों छवि रवानी । निरखि वृन्दाटवी प्रेम निधि नाटवी गह्यो मै आसरौ मीन ज्यों पानी ४६

वृन्दावनस्थ ष्वपि येऽत्र दोषा,
नारापयान्त स्थिर जङ्गमेषु ।
आनन्द मूर्ति ष्वपराधि नस्ते,
श्रीराधिका माधवयोः कथं स्युः ॥४४॥

छप्पै।

श्रीवृन्दावन में वसत जेते जंगम अस्थावर।
ते मूरति अनुराग तनक नहि माया तांवर॥
तिनसों ठानत दोष सु तौ वे है अति अपराधी।
मारयो पांय कुठार गई जो भक्ति हि साधी॥
भगवंत निन्दा करत ही वृन्दा ताको वित हरत।
श्रीराधामाधव शरण ते इतर जानि वाहिर करत ५०

ये बृन्दावन वासि निन्दन,
रता येवान बृंदावनम्।
श्लाघन्ते तुलयन्ति येच,
कुधियो केनापि वृंदावनम्।
ये वृंदावन मत्र नित्य सुख चिद्रूपम् सहंते न वा।
तैः पापिष्ठ नराधमै र्न भवतु स्वप्नेपि मे सङ्गतिः।४५

सवैया—

वृन्दावन वासी उपहासिन की निन्दा करै निपट उदासी वन वैभव न सुहात है। वन की समान और तीरथ वखान करै निपट अयान मूढ कहि

न लजात है ॥ वन कौ रहस रसु सहि न सकत पसु लये हिये गांस गंसु जमपुर जात है। उनसों अलाप भूलि सुपने न होइ मिलाप तिनके विलोक पाप ताप हू सुज्ञात है ॥ ५१ ॥

असह्य वह्नु दुर्वचो यदि वेदान्त साक्षात्त्रियम्।
वलादप हरन्ति चे त्प्रिय सुतादिकं घ्नन्ति वा ॥
धनाद्यपि च जीवनं यदि हरन्ति बृन्दावन।
स्थिता तदपि ते प्रिया मम भवन्ति वन्द्याः सदा४६

कवित्त।

धन लेहु जन लेहु अरधङ्गी हरि लेहु मांगे ते न देहु जो पै उदभट कांमी है। सुतहू कौ मारौ तन टूक टूक कर डारौ दोषहू न निरवारौ वडे मत्त वामी है ॥ अैसे वृजवासी ताकी जग करै उपहांसी मेरे तौ आभासी अेतौ सुकृत सुधामी है। पूजही तौ जानौ भगवंत इष्ट करि मानौ इनमें जो दोष आनौ वडी जीय स्वामी है।५२।

दोहा।

राहियै वन में हेत यह निर दूषित निह काम।
वासी सों रिस करत ही दुख पावत पति धाम ॥५३॥

पर स्वस्ते यैक व्यसन मपि नित्यं पर वधू।
प्रसक्तं विश्वेषा महह वहुधा हिंसक मपि ॥
दुराचारं लाभा द्युप हत मपि भ्रात ररुणाम्।
दिवान्धस्तं बृन्दावन गत जनं नाव गन येः॥४७॥

॥ छप्पै ॥

परदारा सों लीन त्रिषै लंपट अति कामी।
चोरी कौ जिय स्वाद जगत हटकत मति वामी ॥
अति लंपट विभिचार धर्म कौ लेस न जानै।
महा लोभी अति कृपण काक कण सर्वसु उनमानै ॥
ऐसेऊ जे वन वसत तिनमें दोस न लेस कन।
द्दग उलूक मन मूक करि ये दिनेस आनन्द घन।५४

पर धन पर दार द्वैष मात्सय लोभा।
नृत पुरुष परा भि द्रोह मिथ्याभि लापान् ॥

त्यजति ज इह भक्तो राधिका प्राण नाथ ।
न खलु भवति बन्ध्या तस्य वृन्दावाना शा ॥४८॥

॥ सवैया ॥

पर धन पर दारा नहि चाहत तृष्णा लोभ घटी सब मनकी॥ मिथ्या वाद विवाद जगत जे हिंसा शोक मिटी या तनकी ॥ बढी भक्ति श्रीराधावर की भई उज्जल आरति जा जनकी । बन्ध्या होइ न आसा कबहूं पावै निधि श्री वृदावनकी ॥५५॥

कुरु सकल मधर्म्मं मुञ्च सर्व स्व धर्म्मम् ।
त्यज गुरु मपि वृन्दारण्य वासा नु राधात् ॥
स तव परम धर्म्मः साच भक्ति र्गुरूणाम् ।
सकिल कलुष राशि र्यद्वि वासान्तराय ॥४९॥

छप्पै ।

करि मन सकल अधर्म्म धर्म्म ताजि ज जग साधक । ता गुरु हू कौ छांडि वास वृन्दावन वाधक ॥ वहै धर्म्म सत कर्म्म वहै गुरु पद की सेवा । वहै शिरोमणि संग रंग वृन्दावन

देवा ॥ भगवंत और पाप आताप सब या दुख की कोऊ नाहि सर । अन्त राव जो एक पल श्रीवृन्दावन ते होइ नर ॥ ५६ ॥

दोहा ।

करि अधर्म यह धर्म्म नहि यह तौ विपिन प्रताप।
सत मारग निर बर्ति कौ वन सुमिरत है आप॥५७॥

निर्मर्ज्यादाश्चर्य कारुण्य पूर्णौ,
राधाकृष्णौ पश्यतश्चेत् कदाचित् ।
यः कोप्यस्मिन् या दृश स्ता दृशो,
वा देह स्यान्ते प्राप्नुया देव सिद्धिम् ॥५०॥

॥ अरिल्ल ॥

जाकी नहि मर्याद आड सो देखियै ।
अद्भुत करुणा रूप सु पूरण पैखियै ॥
ऊत्तम पामर नीच विपिन जो गहैगो ।
हरि हां देह अन्त निर धार रसिक दोऊ लहैगो ।५८।

राधा मधुपति पादाम्बुज,
भक्ति रस पूर दूर मुक्तस्य।

अजितेन्द्रियस्य कृपया मम,
बृन्दारण्य माश्रयो भवतु ॥ ५१ ॥

दोहा—

निर दूखित रह्यो विपिन सों आप विभूषित वाम।
रह्यो निरन्तर मिलहिंगे पाति वृन्दावन धाम ॥५६॥

॥ अरिल्ल ॥

राधा मधुपाति पाद पदम सद वर वरौ।
भक्ति रसासव पूर दूर मुक्तन धरौ ॥
अजितेन्द्रिय पै कृपा सो मम ऊपर कियो।
हरि हा वृन्दावन निज ओर जोर आश्रैदियो ॥६०॥

राधा माधव पाद पङ्कज रजः प्रेमोन्मद तत् प्रिय
क्रीडा कानन वासि षुस्थिर चर प्राणि स्वपि द्रोहिषु
प्रद्वेषं परमा॒पराध महहो त्यक्ते तरै रप्यघै।
र्युक्तो प्यामरणांत लब्ध वसति बृदावने स्यात्कृती

सवैया—

आप आताप अरु पाप की देह है गहैं अपराध
तन ताप तीन्यो ॥ वसत वृन्दाटवी जीव अरु

जंत जे दोष अपराध तिनको न कीनौ मरण
परजंत लौं बसौं वन भूमि में सुगति यह भई
रज परस लीनो ॥ चरण अरविंद की माधुरी
मोद में केलि कानन रहत रंग भीनो ॥ ६१ ॥

न लोक वेदोद्धृत मार्ग भेदे,
राविश्य संक्लिष्यत रे विमूढाः ।
हठेन सर्वं परिहृत्य वृंन्दावनान्तरे,
पर्ण कुटीं कुरुध्वम् ॥ ५३ ॥

सवैया—

वेद अरु लोक में कह्यौ सो लह्यौ तैं भूलि करि
खेद जिन करहि वौरै । हटक मन हेत यह
कटुक तू खाहि जिनि फटक करि देखि कछु
बात और ॥ रहसि रस रीत आनन्द घन
प्रीति की भक्ति बिन जगत में अगाति भौरै ।
करहि किन कुटी रस जुटी वृन्दाटवी सदां
जहां द्रुम रहत रंग मौरै ॥ ६२ ॥

दोहा—

परन कुटी करि विपिन में भवन लडैंती स्याम ।
अनपासा जहां पाइयै रसिक भजन विश्राम ।६३।

य त्तद् वल्गुन्तु शास्त्रा न्यहह,
जनतया गृह्यतां यत्तदेव ।
स्वं स्वं यत्तन्मतं स्थापयतु,
लघु मति स्तर्क मात्र प्रवीनः ॥
अस्माकन्तू ज्वलै को न्मद,
विमल रँस प्रेम पीयूष मूर्तेः ।
श्रीराधायाः विहाराटवि मिह,
नविना न्यत्र निर्यासि चेतः ॥ ५४ ॥

छप्पै ।

वेदन की विधि लही गही जो कही पुराणनि ।
आप आपनी मति कौ कै ठानौ जाननि ॥
वाद स्वाद में निपुन करा चरचा मन भाई ।
ओछी मति नहि धीरं भजन की गंध न पाई ॥
आनन्द निधि नव नागरी जाको प्यार बिहार

वन । भगवंत या वन ते कबहुं सु जिनि चलौ
मेरे प्रान मन ॥ ६४ ॥

स्निग्ध श्यामा भिरामाच्छवि,
मृदु मसृणो त्तप्त हेमा वदातम् ।
ज्योति र्द्वन्द्वं किशोराकृति,
मधुर महोद्घूर्न मानं रसेन ॥
नित्यं यत्रैव खेलायति मदन,
कला कौतुकेना त्युदारम् ।
सारं साराद शेषा दपि तदिह,
धनं श्री ल वृन्दावनं नः ॥ ५५ ॥

छप्पै ।

अति स्निग्ध घनश्याम काम कोटिक छवि पावैं ।
गौर माधुरी निरखि डीठि उपमा नहि आवैं ॥
ये किसोर चित चोर मत्त जोवन रंग भीने ।
घूमत झूमत नैन वैन मन आनन्द दीने ॥
भगवंत केलि अनुराग में मत्त मगन दोऊ रहत
वन । नहि वरनि सकति सोई सारदा

आस्वादन करि रहासि मन ॥ ६५ ॥

अपार करुणा करं वृज विलासिनी नागरम् ।
मुहुः सुवहु काकु भि र्नति भिर तेद भ्यर्थये ॥
अनर्गल वहन् महा प्रणाय सीधु-सिन्धौ मम ।
क्वचि ज्जनुषि जायतां रति रिहैव बृन्दावने ।५६।

कवित्त ।

करुना के सिन्धु अरविंद नैन मोहन है सोहन सनेह निधि प्रीतम पियारी जू । महिमा अपार प्रेम भजन कौ सिंधु सार जुगल उदार वन दया उपकारी जू ॥ एक कोऊ जीव काहू जोनि में जनम कीजै होय जामें रति मेरी वृन्दावन चारी जू । करुना की खानि तुम जानन की मनि जान यह मोको दीजै दान नृपति विहारी जू ॥ ६६ ॥

अप मारग सब करत दुष्ट मति धर्महि छांडैं ।
मन भायो रस ढरत उठत मन जे जे चाडैं ॥
भक्ति सिन्धु की गंध अंध ताको नहि परसी ।

काम विषै के लोभ वसत वन नाना दरसी ॥
अैसेऊ जे वन वसत ते रस मूरति सव होत
जन । जै जै श्रीवृन्दाटवी सु नमो नमो करि
विमल मन ॥ ६७ ॥

इह सकल सुखेभ्यः सूत्तमं भक्ति सौख्यं,
तदपि परम काष्ठां सम्यगाप्नोति यत्र ॥
तदिह परम पुंसो धाम बृन्दावनाख्यं,
निखिल निगम गूढं मूढ बुद्धि र्न वेद ॥५८॥

अरिल्ल—

लोक लोकन की भुक्ति सुगति सुख गावहीं ।
ता सुख ते उत्कर्ष भक्ति सरावहीं ॥
ता रस कौ रस सार भजन रस रीति है ।
हरि हां पूरन प्रेम प्रकाश विपिन सोई प्रीति है ।६९।

दोहा ।

वेदन कौ दुर्लक्ष सुनि कुवरि रसिक कौ धाम ।
दुर मति कौ सूझत नही ज्यौं उळूक कौ घाम ॥६६॥

भजन्त मपि देवतान्तरं यथाक्षर ब्रह्मणि ।
स्थितं पशुवदेव वा विषय भोग मात्रेरतम् ॥
अचिन्त्य निज शक्तितः स्वगत राधिका माधव ।
प्रगाढ रस दुर्गमं कुरुत एव वृन्दावनम् ॥६९॥

॥ सवैया ॥

भजत कोऊ देवता सेवता ब्रह्म कौ कर्म अरु धर्म जौ विधि वताई । विश्व में जे विषै भोग तिनको करत लल्क मन स्वाद रस रहत भाई ॥ वसत वृन्दाटवी अधम नर भाइ विन गहैगो कुगति मति कहा ताई । मगन रस करैगो विपिन आनंद घन हरैगो तिमिर छवि चंदमाई।७०।

यद् कोऽप्यंश मपिस्पृशेन्न निगमो,
यन्नो विदुर्योगिनः ।
श्री श ब्रह्म शुकार्ज्जुनोद्धव मुखाः,
पश्यन्ति यन्न क्वचित् ॥
अन्यत् किं व्रज वासिनां मपि न यत्,
दृश्यं कदा लोकये ।

श्रीवृन्दावन रूप मद्भुत महं
राधा पदैका श्रयः ॥ ६० ॥

कवित्त।

रूप गुन गन्स कौ अंस महिमा निरखि संस ताको करत वेद हारे। श्री एस अरु सेस ब्रह्मा दिकन अगम है जोग गह्यो भोग शिव सव विसार ॥ उद्धवो पांडु सुत लच्मी ना लह्यौ देखि नहि सकत वृज वास वारे। होइगो दरस छवि परस वृंदाटवी स्वामिनी पद सरन गति हमारे ॥ ७१ ॥

विस्मृत्य द्वैत मात्रं प्रणाय मय,
महा ज्योति रेकार्णा वान्तः।
श्रीवृन्दारण्य मत्युज्वल दतुल,
रसाम्भयोधि तास्मिन् सखे त्वम् ॥
वेशो किञ्चिद् गृहीत्वोज्वल,
मखिल कला कोमला भीर वाला।

प्राण श्रीराधिकायाः किमपि रस,
निधे श्चाटु कारं भजेथाः ॥ ६१ ॥

सवैया—

वान्ति करि डारि संसार के सुख जिते देखि रस सिन्धु वन छवि लुनाई। उठति रस लहरि छवि गहरि आनन्द मैं प्रिया अनुराग निधि सखिन पाई ॥ एक कछु भेष धरि रहै जो विपिन मैं सुनैगो वात जे कोक गाई। कुवंर रस मगन ह्वै कहैं जव कुवंरि सों मुदित अनुराग यों रति लडाई ॥ ७२ ॥

छन्द गीत का।

करि न सकत संयम इन्द्रिन कौ अखिल दोष अपराध भरयौ हौं। अगुन अकेलो अगति कहा करौ अंध कूप मै अंध परयो हौं ॥ पाप कूल प्रति कूल भये हरि सूल कछू नहि विषै छरयौ हौं। करुणा निधि वृन्दावन मोको वास देहु यह चित्त धरयौ हौं ॥ ७३ ॥

दुर्वासिना सुदृढ रज्जु शतैर्निवद्ध,
माकृष्य सर्वत इदं स्व वलेन कृष्ण ।
वृन्दावने विहरतः सह राधया ते,
पादारविन्द सविधं नयमानसम्मे ॥६२॥

कवित्त—

असद दुर्वासना अखिल गुण शृंखला सुदृढ
यह मन वन्ध्यौ अपथ चारी । आपने महावल
कुंवर नागर नवल छोडियो दीन तुम दयाकारी ॥
नवल नव कुंज रस पुञ्ज वृन्दाटवी करत कल
केलि मिलि प्रिया प्यारी । करहु निज चरन कौ
भृत्य आनन्द में राखियो निकट रस
में विहारी ॥ ७३ ॥

जाति प्राण धनानि यान्तु सुयशो,
राशि परि क्षीयताम् ।
सद्धर्म्मा विलय प्रयान्तु सततं,
सर्वैश्च निर्भर्त्स्यताम् ॥

आधि व्याधि शतेन जीर्य्यतु,
वपुर्लुप्त प्रतीकारतः ।
श्रीवृन्दाविपिन तथापि न,
मनाकृत्यक्तुं ममास्तां मतिः ॥६४॥

छप्पै ।

प्रान जाव तौ जाव जाव जस सकल बडाई ।
होउ धरम कौ नास भरम मन गहौ जडाई ॥
आधि व्याधि के दुःख करै जो तनकौ जीरन ।
करौं नहीं उपचार कोटि होउ नाना पीरन ॥
भगवंत इहि विधि वचन कठोर कहि सबहि
निरादर करहु किन । श्रीवृन्दावन कौ छांडियै
यह आवै मन भूलि जिन ॥ ७४ ॥

रक्षति संसार भयाद्दोषा,
कर मप्य शेष देह भृद् वृन्दम् ।
वृन्दावन मिति तेन प्रथितं;
तन्नौमि काननं किमपि ॥६५॥

अरिल्ल—

जहां लौं धरै सरीर अखिल है लोक में।
दोष वृन्द की खानि रहत दिन शोक में॥
श्रीवृन्दावन रस धाम दुःख भै जग हरै।
हरि हां यह निरुक्ति यह नाम वृन्द जन
गति करै॥ ७५॥

दोहा।

श्रीवृन्दावन वन्दित सवै अलक लडी कौ धाम।
वृन्दे जू पोषत सदां यह निरुक्ति यह नाम।७६।

**वृन्दारण्या दन्यत् प्रकृतेरन्तर्वहिष्वापि।**
**नैवास्ति मधुरं वास्त्वित्यव कलितं यैर्नमस्तेभ्यः७६**

कोटि ब्रह्मांड सत कांड वैकुंठ सुनि ज्ञान विज्ञान जे तिन न हेरे। मधुर ते मधुर रस सभर वृन्दाटवी कमल कर कमल सुत दोऊ ढरे॥ दूर दुरलच्छ जहां गम नहीं अगम अति नेति कह्यौ नेति कहूं नहीं नेरे। जिनन

यह जानि वन माधुरी उरधरी मुदित भगवंत सोई सेव्य मेरे ॥ ७७ ॥

दोहा।

श्रीराधे वृन्दाटवी ये दोऊ एक सरूप।
आनन्द घन अनुराग में संपति रूप अनूप ॥७८॥

विभ्राज त्तिलका कलिन्द तनया,
नीरौघ नीलांवरौ।
दञ्चत्कांञ्चन चंपकच्छवि रहो,
नाना रसोल्लासिनी ॥
कृष्णा प्रेम पयोधरेणा रसदे,
णात्यन्त सम्मोहिनी।
गोपेन्द्रात्मज वल्लभा विजयते,
राधैव वृन्दाटवी ॥६७॥

अरिल्ल।

तिलक प्रिया के भाल ललित अति सोहनो।
तिलक वृक्ष वहु भांति विपिन मन मोहनो ॥

नीलांवर छवि चारु सार पहिरे तन गोरी ।
जमुना स्यामल कांति अङ्ग झलकत वन खोरी ॥
कंचन मृदुल अनूप कुँवरि तन छवि कहै ।
चंपक सुमन सुवास विपिन यह छवि लहै ॥
पीन पयोधर देखि रहस्य मन स्याम है ।
गिरि गोवर्धन उरज विपिन अभिराम है ॥
प्रिया पिय कौ तोषति रहस्य अनंग में ।
पोषत फल दल मूल विपिन घन रंग में ॥७९॥

दोहा—
भगवंत संपति माधुरी छवि समान सम हेत ।
नव नागरी वृंदाटवी दोऊ प्रीतम सुख देत ।८०।

यस्मिन् कोटि सुरद्रु वैभव युता,
भूमि रुहाः पोषकाः ।
भक्तिः सद्वनिता महा रसमयी,
यत्र स्वयांश्लिष्यति ॥
यत्र श्रीहरिदास वर्य्य गणिताः,
खट्टाय माना शिला ।

स्तद् बृन्दावन मद्भुतं सुख मयं,
को नाम ना लम्वते॥६८॥

छप्पै।

श्रीवृन्दावन भूमि कल्पतरु पोष कौ। पोषत मनके भाय छिड़ाये दोष कौ॥ भक्ति सुधारस सार सु वनिता निधि लिये। आलिङ्गित मन आहि हरख हित रति किये॥ गिरि गोवर्द्धन सिला सुनि विमल अमल परजङ्क अति। ऐसो वह कहि को है जो चाहत नाहिं विपिन गति।८१।

विन्दन्ति यावत् प्रणायं न मन्दा,
बृन्दावने प्रेम विलास कन्दे।
तावन्न गोविन्द पदार विन्द,
स्वच्छन्द सद्भक्ति रहस्य लाभः॥६९॥

दोहा।

प्रेम कन्द वृन्दाविपिन नहिं जानत मति मन्द।
तौ लौं तौ पावै नहीं रहस्य भक्ति गोविन्द।८२।

स्मारं स्मारं नव जल धर श्यामलं धाम विद्युत्।
कोटि ज्योति स्तनु लतिकया राधयाश्लिष्य मानम्

उच्चै रुच्चैः सरस सरसं प्रोज्जलीजृम्भमान ।
प्रेम्णाविष्टौ भ्रमति सुकृतिः कोऽपि बृंदावनान्तः

॥ छप्पै ॥

नव जलधर तन स्याम कोटि विद्युत छबि गोरी ।
आलिङ्गित अभिराम कुंवर वर प्रिया किशोरी ॥
शोभित परम अनूप रूप सुन्दर सुखदाई ।
जोबन जोति उदोति हरषि आनंद अरुणाई ॥
भगवन्त सुख की रासि ते धरे सहज यह छबि
हिये । श्रीवृन्दावन में फिरत हैं मत्त प्रेम
आराति लिये ॥८३॥

॥ अरिल्ल ॥

कञ्चन रचित मानि खचित सुनाना ठौर है ।
कोमल किरानि कुलाहल सांवल गौर है ॥
हरषि उमाडि दृग वारि पुलाकि अकुलाउंगो ।
हरिहां लोटि मरम की चोट धरानि परि जाउंगो
राधापदाङ्क भूषित बृन्दारण्य,
स्थलीषु निर्भर प्रेम्णा ।

हरि–हरि कदा लुठामि प्रतिपद,
गलदश्रु रुल्लसत्पुलकः ॥७ ॥

प्रिया चरन जावक रंगी ठौर–ठौर बनभूमि ।
प्रेम पुलक अंसुवा कुलत कब लुठहौं तन झूमि ॥

पूर्णोज्वल प्रेम रसैक मूर्ति,
र्यत्रैव राधा विजयी हरीति ।
तत्रैव वृन्दावन माश्रितानां,
भवेत्परं भक्ति रहस्य लाभः ७२

अरिल्ल –

श्रीराधारस मूरति पूरति प्रेम है । कुञ्जन करत बिहार चारु छबि हेम है ॥ आनन्द विपिन विहार सहज ते पाइ हैं । हरि हां वृन्दावन सों चित्त हरषि जे लाइ हैं ॥८६॥

सर्वत्यक्त्वा सरस विशद प्रेम पीयूष सान्द्रे ।
बृन्दारण्येऽद्भुत तरुलता गुल्म काद्यैर्मनोज्ञे ॥
राधाकृष्णोज्वल गुणगुणोद्गानमत्तालि कीरै

नीरेनापि स्थिति मिह तनो रध्यवस्या वसन्तु ।७३।

॥ अरिल्ल ॥

परम उज्वल रस रहासि रंग देखि आनंद धामहै। सकल सम्पति छांडि कर गाहि विपिन मन विश्रामहै ॥ मत्त मधुकर कीर कुञ्जन गुञ्जत अभिराम है। चारि अंजुलि जीविका जग्त उदर पूरन काम है ॥८७॥

श्रीराधायाः कनकरुचिर ज्योति रङ्गच्छटोघैः।
शुद्ध प्रेमोज्वल रसमयैःसेव्य मानं समंतात् ॥
गोविन्दस्याम्बुद रुचितनोर्ज्योतिरम्भोधि पूरैः
सान्द्रानन्दात्मभिरपिचितं नौमिवृन्दावनं तत् ॥

कवित्त।

कनक रुचिर जोति छटा के समूह कोटि जग मग जगमग होत प्रेम प्यारी उजियारी जू। सजल नवीन घन अगनित नील मानि कोटिक मनोज मन वारिद विहारीजू ॥ अङ्गन की

कांति पांति, वन में न मांति पुनि कौंधि चौंधि मिलि जाति, होत नहिं न्यारी जू। अति ही उदार छबि कौतिक अपार जामें नमो–नमो बारम्बार वृन्दावन प्यारी जू ॥८८॥

निन्दा वा स्तुतिरेव वा वहु,
विपत्सम्पत्तिरेवास्तुवा।
पाण्डित्यं वत मूर्खतापि यदिवां,
रागो विरागोऽथवा ॥
यत्किञ्चिद्भवतु श्रुते रपि मना,
लक्ष्यं न यद् वैभवंम्र ॥
तद्वृन्दाविपनं न जीवन मिदं,
स्वप्नेऽपि हातुं क्षमः ॥

कुण्डलियां

जस अपजस हो कोटि जस सम्पति होइ तो कोय। विपाति होइ तो बिपाति नहिं दुख आवै नहिं भाय। दुख आवै नहिं भाय दोउ पण्डित

कै मूरख ॥ होउ तटस्थ वैराग राग विषया को पूरक । होनो होउ सो होउ मन निगम न पहुंचत जासु रस ॥ छांडि सकौ नाहिं बन सुपन जस अपजस होउ कोटि जस ॥

चण्डाल श्वखरादिवत् यदि जनाः कुर्वन्ति सर्वे तिरस्कार दुर्विसहश्च तेन नास्ति मे खेद-स्तनीयानपि । देवादेव्य इमे च भूत निवहाः प्राणाश्च दद्युर्महा ॥ स्नेहात्तुष्टि मतो नमे गुरुतृषोवृन्दावनीथरसे ॥

कवित्त ।

सुपच ज्यों श्वान भंडिहा फिरत जूंठि कौ तारि सिर मारि दुरि—दुरि पुकारैं । अचल हारैं नखर मचल कर गिर रहौं, खुनस करि ताहि मारत न हारैं ॥ होउ अपमान इहि भांति तो दुख नहीं सुख नहीं, सिद्धि जो देव सिर डारैं । टरत नाहिं लगन मन मगन वृन्दाटवी जतन करैं कोटि तो जतन हारैं ॥ ९० ॥

भ्रातः समस्तान्यपि साधनानि,
विहाय बृन्दावन माश्रयस्व ।
यथा तथा प्राक्तन वासना वशा-,
च्छरीरत्वापि हृदयं विचेष्टताम् ॥

दोहा—

सव साधन मन छांडि के करि वृन्दावन वास।
परालबध बस होत है दुख सुख भोग विलास ॥

तादृक कामो भवतु भगवन् येन कस्याञ्चिदेनी।
दृश्या सक्तोऽप्यहह नवाहिर्यामि वृन्दाटवीतः ॥
तादृग दम्भोऽप्युदयतु तथा हंकृतिश्चापि मे स्यात
येनाप्यास्मिन् रसमय वने रोचये नित्यं वासम् ॥

सवैया—

ऐसो कछु मन काम बढ्यौ, सुनि वाम मृगाक्षी
में प्रान वसैं दिन। ताके सरूप अनूप छक्यौ
रहौं, जाउं नहीं तजि एक पलौ छिन ॥ दम्भ
अहंकृत सो करै वास करै, परिहांस, तू ऐसी

करै जिन । यह जिय आस करौं वनवास सु त्रास नहीं उपहांस करौ किन ॥९२॥

वरं वृन्दारण्ये हरि हरि करें खर्पर भृतो ।
भ्रमामो भैक्ष्यार्थम् स्वपच गृह वीथीषु दिनशः
तथापि प्राचीनैः परम सुकृतैरत्र मिलितम् ।
न नेष्यामोऽन्यत्र क्वचिदपि कथञ्चित वपुरिदम्

कबित्त ।

खपरा सू लीने हाथ कपरा न देह साथ, वपुरा अनाथ ऐसे फिरों टूक भूख कौं । सुपच कुपच्च धाम मांगौं कन टूक टाम कहैं मेरो लैके नाम भिक्षा दे भ्रमूक कौं ॥ जथा लाभ जैसो जोग ताको तैसौ करौ भोग, दुख सुख सोग रोग कहौं नाहीं कूक कौं । अनत न जाऊं मन जाता भांति रहौं वन साधु के असाधु जन गहौं नहीं चूक कौ ॥९३॥

जरत्कंथामेकां दधदपिच कोपीन मनिशम् ।
प्रगायन् श्रीराधा मधुपात रहःकेलि लहरीम् ॥

फलं वा मूलं वा किमपि दिवसान्ते कवलयन्
कदा नेष्ये वृन्दावन भुवि दशां जीवन मयीम

कवित्त ।

सांझ लौं जुरै जो आय मूल फूल फल खाय
प्यारी पियगुन गाय ऐसी विधि जीजिये ।
ऊधरा पुरानी कंथा गूदरी कोपीन पंथा पहिर
कै ताको ग्रंथा, संथा प्रेम लीजिये ॥ अवनी
कनक चारु झलकत प्यारी, प्यारे जीवन दशा
विचारु ऐसी गति कीजिये । दम्पति हुलास हित
सम्पति विलास नित, प्रगट चकोर चित्त नित्त
रस पीजिये ॥६४॥

प्रकृत्यु परिकेवले सुखनिधौ परब्रह्मणि,
श्रुति प्रथित वैभवं परपदं विकुंठाभिधम ।
तदन्तर थिलोज्वलंजयति माथुरं मण्डलं,
महा रसमयं सखे ! कलय तत्र बृन्दावनं ॥

कवित्त।

विपिन विहारु चारु कौतुक अपार जामें, करत करत विचार मन परत न जान्यौ है। माया ते है ब्रह्म पर तापर वैकुण्ठ धर, सुखनिधि जोति हरि निगम वखान्यौ है॥ यातें अति अभिराम माथुर मही सुधाम मण्डल सरस वेद ग्रंथन में आन्यौ है। ता मण्डल, में रजधानी वृन्दावन, राधेरानी रवन रवानी वानी याते वन जान्यौ है

कदा वृन्दारण्यं श्रवन रसन स्पर्शनं निरी।
क्षणघ्राणाद्यैर्मे भवति रससिन्धु सृवादिव॥
कदा वा तल्लोको त्तर रस मदान्धो मधुपते।
र्गुणानुच्चै रुच्चैः सरसमिह गास्यामि परितः॥

कवित्त।

प्रेमरस सिन्धु कौ रूप वृन्दाटवी, होउ सोई जीव कौ जीव माई। श्रवन कौ सुजस रस कहन कौ नाम रस, परस रज दरस कौ छबि जुन्हाई॥

नासिका गंध आमोद मद माधुरी, होइगो मत्त मन वन निकाई ॥ उच्च सुर गांन रस रसिकनी प्रान कौ कहत कव, फिरैगो निधि सुपाई ॥६६॥

स्वानन्द सच्चिद्धन रूपता मति,
यावन्न बृन्दावन वासि जन्तुषु ।
तावत्प्रविष्टोऽपि न तत्र विन्दते,
ततोऽपराधात्पदवीं परात्परम् ॥८३॥

॥ सवैया ॥

रस आनन्द प्रेम की मूरति ये वासी वृन्दावन जनरे । जे जानत ये और भांति है ते नर वुद्धि विकल्ल माति मन रे ॥ कहा भयो जो विपिन बस्यो है याते और अपराध न गनरे । ह्वै है गति पै रति नहिं पावै, श्रीराधारासिक चरन रज कन रे ॥ ६७ ॥

यदैव सच्चिद्रस रूप वुद्धि
बृन्दावनस्थ स्थिर जङ्गमेषु ।

विस्या न्निर्व्यलीकं पुरुषस्तदैव,
चकास्ति राधा प्रिय सेव्य रूपः ॥८४॥

॥ अरिल्ल ॥

जे जे वन में वसत, जिते जंगम अस्थावर।
ते मूरति अनुराग, सवै उत्तम अरु पामर॥
जे जन इनको इहि विधि सुदृढ सुदेखि हैं।
हरि हां महल टहल निजु दासि करन सुख पेखि हैं॥ ६८॥

सकल विभव सारं सर्व धर्म्मैक सारं,
सकल भजन सारं सर्व सिद्धयैक सारं।
सकल महिमसारं वस्तु बृन्दावनान्तः,
सकल मधुरिमाम्भो राशि सारं विहारं॥

छप्पै।

सब सम्पति सुख सार, सार सब धर्म नबेली।
सकल भजन कौ सार, सारानिधि विपिन सहेली॥
जग महिमा कौ सार, सार मधु अति मधुताई।
आनंद सार अपार, सिन्धु सुख आनंद माई॥

सो सब रस कौ सार है, चारु विहार निहार नित
श्रीवृन्दावन के वास वासि हरषि सदा जहां रहत चित॥

दैवीवाक् प्रतिषेधिनी भवतु मे,
स्याद्वा गुरूणा गिराम् ।
श्रेणी शास्त्र विदा मिहास्तु बहुधा,
यः कोऽपि कोलाहलः ॥
त्यक्त्वा साधन साध्य जाति मखिलं,
लग्नस्तु मे राधिका ।
क्रीडा कानन वास सम्पादि मनाग्,
व्यावर्तते नो मनः ॥

छप्पै ।

सुर वानी अरु वेदं सकल वरजैं तो वरजौ ।
गुरु जो आज्ञा देहि भङ्ग करि ताहि न लरजौ ॥
ग्रन्थ पुराण जु कह्यो कह्यो उनको जो चाहै ।
साधन सिद्धहु छांड़ि परम निधि मन अवगाहै ॥
श्रीराधा कानन अति सुखद तामें मन कीहै लगन
रञ्चक इत उत विपिन ताजि भूलचलौं नहिंडग पगन॥

प्रगायन्नटन्नूद्धसन्वा वालुठन्वा ।
प्रधावन् रुदन् सम्पतन् मूर्च्छितो वा ॥
कदा वा महाप्रेम माध्वी मदान्ध ।
श्चरिष्यामि वृन्दावने लोक वाह्यः ॥

अरिल्ल ।

गावत रोवत पुलक उठौं गौ भूमि मैं । हंसत फिरौं मद अन्ध दशा रंग घूमि मैं ॥ बे सुधि मत्त अनुराग छक्यौ छबि धाम मैं । हरि हां नाहि लोकन में डीठि विलोकानि श्याम मैं ॥१॥

न लोकं न धर्मं न गेहं न देहं,
न निन्दास्तुतिं नापि सौख्यं न दुखं।
विजानं किमप्युन्मदः प्रेम माध्व्या,
ग्रह ग्रस्तवत् कर्हि वृन्दावने स्याम् ।८८।

छप्पै ।

लोक न जानो धर्म कर्म कीराति नहिं जानौं ।
देह न जानौं गेह जगत निन्दा नहिं मानौं ॥

सुख मानो नहि कौन दुःख पुनि मन न विचारौं
मूरख ह्वै के मुग्ध परम छबि विपिन निहारौं ॥
मत्त मुदित अनुराग करि ग्रहन गस्योरहौं प्रान मन।
कब वृन्दावन में होंउगो दसा वावरो एक छिन १०२

हरेकृष्ण कृष्णेति कृष्णेति मुख्या-
न्महाश्चर्य नामावलि सिद्ध मन्त्रान्।
कृपामूर्ति चैतन्य मेवोपगीतान
कदाभ्यस वृन्दावनस्यां कृतार्थः ॥

छप्पै।

कृष्ण कृष्ण यह नाम कल्प तरु भक्ति पुरन्दर।
मन्त्र सिद्ध अभिराम भजन को दया धुरन्धर ॥
अति आश्चर्य अनूप नवल नामावलि पाई।
श्रीमुख श्रीचैतन्यदेव करुणानिधि गाई ॥
ताको मन अभ्यास करि रटन गहौंगो रैन दिन।
कब वृन्दावनकी कुञ्जमें सुपाऊंगो आवरण बिन१०३

हैमस्फाटिक पद्म राग रचितैर्माहेन्द्र नालद्रुमे
र्नावारत्न मयस्थली भिरालिझङ्कारै स्फुटत्वाह्लिभिः

चित्रैःकीर मयूर कोकिल मुखनैर्नां विहङ्गैर्लसंत्
पद्माद्यैश्च सरोभिरद्भुत महं ध्यायाभि वृन्दावनम्

॥ छप्पै ॥

कहूं इन्द्र नीलमानि क्रांति भांति स्फटिकैं विविध तरु। पद्मराग कहूं कनक लसत द्रुमवय किशोर वर॥ नाना रतन जराइ जटित बहु विध सिंहासन। करत मधुप झङ्कार कुसुम अम्बुज दल आसनं॥ जहां कोकिल मोरं चकोर कोक धुनि सुनि पुलाकित रागगन। हरयौ भरयौ फूल्यौ फरयौ सु ऐसे वन को ध्याय मन ॥१०४॥

ताम्बूल पानक मनोहर मोदकादि,
रम्ये लसन्मृदुल पल्लव चारु तल्ये।
द्वारंस्थितालि भिरहो सुहृदाववेक्ष्य,
बृन्दावनं स्मर निकुञ्ज गृहैर्मनोज्ञं॥

कवित्त।

पान अरु खान मधुपान की सौंज सब भरी

रस ढरी मन रसिक माई । तल्प दल रचित सुख सुचित आनन्द में चन्द अरविन्द काल्है लुनाई ॥ कुञ्ज के द्वार सुकुंवार सहचरि खरी प्यार के दरस हरष आईं । निरख प्रिया स्याम कौ धाम संपाति रची, सुमिरि मन रूप जहां पराति झाई ॥ १०५ ॥

क्वचिद्रति विमर्दित प्रसव तल्पकैः कुत्रचित् ।
रतोपकरणान्वित प्रिय मृदु प्रसूनास्तरैः ॥
क्वचित्प्रमद राधिका मधुपति प्रवृत्तोत्सवैः ।
सदा नव निकुञ्जकैः स्मर सुमञ्जु बृंदावनम् ।६२।

॥ सवैया ॥

कहूं रति दल मलित फूल मलाति अङ्ग छवि जगमगत काम वहु सुरति कीयें । कहूं रति भोग संयोग सुख करन कौ तल्प सखि रचित हैं मननि दीयें ॥ कहूं कल केलि भुज मेलि दोऊ करत हैं, अधर रस मधुर कौ मधुर लीयें ।

मुदित भगवंत रसवंत वृन्दाविपिन निरखि
आनन्द छवि सुमिरि हीयें ॥ १०६ ॥

राधाकृष्ण रहः सुहृत् क्षितिधर,
स्योपत्यका सुस्फुरन् ।
नाना केलि निकुञ्ज वीथिषु नवो,
न्मीलत् कदम्वालिषु ॥
भ्रामम् भ्राम महर्निशम् ननु परम्,
श्रीरास केलिस्थली ।
रम्या स्वेव कदा प्रकाशित रहः,
प्रेमा भवेयं कृती ॥ ९३ ॥

छप्पै ।

गिरि गोवर्द्धन नेम प्रेम वर्द्धन पिय प्यारी ।
रस वर्द्धन तहां छेम वसत हित कुञ्ज विहारी ॥
नाना कुञ्ज समाज साज गिरिराज सु कूलनि ।
चप्पक वकुल कदम्व अम्व फूले वहु फूलनि ॥
भगवंत केलि धाम अभिराम वन क्रीडत स्यामा

स्यामा दिन । भ्रमत भ्रमत ता विपिन में विवस
होउंगो देखि इन ॥ १०७ ॥

अलं क्षयि सुखप्रदैर्युवति पुत्र वित्तादिक ।
विमुक्ति कथयाप्यलं मम नमो विकुण्ठश्रिये ॥
परंत्विह भवे भवे भवतु वार्षभानव्यथ ।
ब्रजेन्द्र तनयो वने लसति यत्र तस्मिन्रतिः॥९४॥

छप्पै ।

नहिं चाहत धन धाम ग्राम सुख सुत दुख दाता ।
नाहिं चाहत परलोक मुकति वैकुण्ठ सुज्ञाता ॥
नाहिं चाहत आनन्द ब्रह्म सुख गति कौ देवा ।
नाहिं चाहत हरि भक्ति चरन श्रीपति की सेवा ॥
खेलत जहां किशोर वर रसिक रसिकनी रासि रस ।
चाहत सोई वृन्दाटवी सु जनम जनम यह वास वस ॥

नमामि वृन्दावन मेव मूर्द्ध्ना,
वदामि वृन्दावन मेव वाचा ।
स्मरामि वृन्दावन मेव बुद्ध्या,
वृन्दावना दन्य दहं न जाने ॥९५॥

सवैया—

करखि अनुराग आनन्दघन माधुरी पुलक मन, कुलक तन रहसि गाऊं। वुद्धि कौ सुद्धि करि विमल आदरस ज्यों परसि छवि दरसि कै ध्याय ध्याऊं॥ प्रान धन जीव भगवंत वृन्दाटवी या विना और कौ नाहिं कहाऊं। प्रेम आधीश की सरीस कौ को नहीं हरखि वन ईस कौ सीस नाऊं॥ १०९॥

राधापति रति कन्दं बृन्दावन मेव जीवनं येषाम्।
तश्चरणाम्भोज रेणो राशा मेवाह माशासे।९६।

॥ अरिल्ल ॥

प्रान पियारी पिय सुरति कौ कन्द है।
श्रीवृन्दावन रस जीवन जिनहि सुछन्द है॥
जिनके चरन कमल रज वहत सहज जा ओर कौ।
हरि हां सो रज धारौं शीश नवों वा ठौर कौ॥११०॥

गृणन्ति शुक शारिकाः सु चरितानि राधापते।
स्तदैक परितुष्टये तरुलताः सदोत्फुल्लिताः॥

सरांसि कमलोत्पलादि भिरधुश्च यत्र श्रियम्।
तदुत्सव कृते मनः स्मर तदेव वृन्दावनम् ।९७।

सवैया—

पढत शुक सारिका कारिका प्रेम की केलि सुकु-
मारिका रति विहारी। तरलता वल्लरी कल्लरी
कुसुम सब मल्लरी मोद फूली निबारी॥ कमल
कल्हार भरे, सरस रस सार उर, उछलत चारु
जल युक्ति न्यारी। जग मगत धाम हित लेखि
प्रिया स्याम कौ होत विश्राम वन सुमिरि प्यारी।१११।

नाना केलि निकुञ्ज मण्डपयुते नानासरो वापिका
रम्ये गुल्मलता द्रुमैश्च परितो नानाविधैः शोभिते
नाना जाति समुल्लसत्खग मृगै नाना विलास-
स्थली। प्रोन्मीलन्मणि रोचिषि प्रियकदा
ध्येयोऽसि बृन्दावने॥ ९८॥

छप्पै।

नाना कुञ्ज अनूप रूप मन मथ मन मोहैं।
वापी ताल तमाल लता द्रुम बहु विधि सोहैं॥

खग मृग दृग छवि चारु चपल मन देखे भावै।
वानी हरख विलास श्रवन सुनि प्रान सिरावै ॥
जहां तहां मण्डल मानि खचित रचित रंग वहु
भांति सुनि । कवहिं मुदित ह्वै सुमिरि हौं ऐसे वन
छवि क्रांति गुनि ॥ ११२ ॥

यत्रैवाति रसोन्मदं विहरते मत्प्रेष्ठ वस्तु द्वयम् ।
भक्तिः कापि महा रसोत्सव मयी यत्रैव निःस्यंदते
यत्रैव प्रविशन्ति नैव निगम श्रेणी गिरां भङ्गय ।
स्तास्मिन्नेव ममास्तु धीः प्रणायिनी बृंदावने पावने

सबैया।

नवल वृन्दाटवी नवल नागर दोऊ मत्त मद प्रेम
जहां रंग भीने । श्रवत रस माधुरी भक्ति आनन्द
मय रसिक रस चाह तहां भाइ लीने ॥ रहत
आवेस परवेस नाहिं वेद कौ, खेद अरु जतन
वहु भांति कीने । रहसि रस काम अभिराम ता
धाम की, वुद्धि करि जाहिंगे भाइ चीने ॥११३॥

वाण्या गद् गदया कदा मधुपते नामानि संकीर्तये
धाराभिर्नयनाम्भसां तरु तलक्षौणी कदापङ्कये ॥
दृष्ट्वा भावनया पुरोभिल दिवस्वन्तेक भोग्यं
महोद्वन्द्वं हेम हरिन्मणिच्छवि कदानं स्ये
मुहुर्विह्वलः ॥ १०० ॥

छप्पै।

गद गद सुर अनुराग गान गुन कवहिं करौंगो।
पुलक अंसु जल नयन अयन द्रुम कवहिं भरौंगो ॥
ध्यान प्रत्यक्ष समान प्रगट ह्वै मन आभासैं।
कनक हरी मनि जोति मिथुन जव हिये प्रकासैं ॥
कौंध चौंध दामिनी दरस सिथिल होइ रहौंगो।
चकित छटा छवि रूप कै चरण त्रित्रस ह्वै गहौंगो ॥

वृन्दारण्य निकुञ्ज सीमनि वसन्,
प्रेमातुरश्चिन्तयन् ।
स्व प्राणैक धनं किशोर मिथुनं,
द्रक्षाम्य कस्मात्कदा ॥

श्यामाः काश्चन चन्दिका रसमयी,
गौरीश्च काश्चिच्छटाः ।
पश्यामि शृणुयाञ्च शीत मधुराः,
काश्चिंन्मिथो वाक् सुधाः ॥ १ ॥

सवैया—

नवल नव कुञ्ज में प्रेम आतुर, विवस होइ कव देखि हौं मिथुन माई । जीव धन प्रान दोऊ जान मन जानकी, वनक वानिक वनी रस लुनाई ॥ एक छवि चन्द्रिका स्याम अभिराम दुति, गौर छवि चन्द्रिका राति जुन्हाई । देखि कै नैन सुख श्रवन के वैंन मन, होइगो चैंन निधि परम पाई ।११५।

बृन्दारण्ये किमपि जनता दुस्प्रवेशं प्रदेशम् ।
गत्वा प्रोच्चैर्निजदयितयो र्नाम जल्पन्नुदश्रुः ॥
अत्त्यन्तार्त्या विकल विकलो दिव्य मूर्त्या कयापि
श्रीश्वर्याज्ञा कर मृग दृशा,
वाक् सुधा स्वासितः स्याम् ।२।

सबैया।

अगम वृन्दाटवी सुगम भई दयावल्ल पाइ करि
ताहि सुर उच्च गाऊं। श्रवत दृग वारि न संभार
उच्चार यह कहां सुकुवाँरि रट यहै लाऊं ॥ रति
रमा की स्वामिनी वचन प्रेरित सखी देखि ढिग
आइ हैं मोद पाऊं। विकल आचेत हौं कहैं
उठ चेत यह वचन सुनि हेत भगवंत सिरनाऊं।११६।

एतत्कारुण्य पुञ्जम् कति दिन कलित स्वाश्रय
प्रौढ राधा कृष्णांघ्रि द्वन्द्व गूढ प्रणय भव
रसाभ्यञ्जितो दार दृष्टम् ॥ श्रीमद्वृन्दा-
वनम् मे निज परम चमत्कारि रूपेण सान्द्रा-
नन्दौघ स्यन्दि व प्रोच्छलित मधुरिमै कार्ण-
वेना विरास्ताम् ॥३॥

सवैया—

दया कौ पुञ्ज वृन्दाटवी कुञ्ज में उठत छबि
मधुरिमा लहरि भारी। कल्प तरु काम अभि-
राम पद जुगलवर समझि गह्यौ मनहि यारी ॥

